"इनाम क्या ? यह शरीर हाजिर है ! यह मन हाजिर है और सर्वस्व हाजिर है ;!"

"मह तो मेरा है ही ! मैंने अपना देकर अपना लिया ।"

"हाँ ! बेशक ! एक बार दासी बन कर तैंने जन्म भर के लिये मुझे अपना दास बना लिया ।"

"केवल जन्म भर से ही छुटकारा न होगा । जन्मजन्मांतर के लिये ! अनेक जन्मों के लिये ! 'जेहिं जोनि जन्महुँ कर्म वश तहँ राम पद अनुरागहूँ ।' परंतु आप को दास नहीं बनाया है । अपना स्वामी ! प्राणनाथ ! हृदयेश्वर ! जीवन सर्मस्व !'

"भगवान इसका निर्वाह करे !"

"अवश्य निर्वाह करेगा । भरोसा है, करेगा ।

"हाँ करेगा । करना ही चाहिए ।" कहते कहते दोनों को निद्रा देवी ने धर दबाया । दिन के थके माँदे तो थे ही । पड़ते ही नींद आ गई और ऐसी निद्रा आई कि जब तक बंदर चौवे की कागावासी छुनने का समय न आया ये दोनों गहरी नींद में खूब खर्राटे भरते रहे ।

भोर ही उठ कर बंदर चौवे ने सिलौटी सँभाली । उस पर भंग, मिरच्च, सौंफ, बादाम, और मसाला डालकर पीसना आरंभ किया । वह भंग भवानी की आराधना में, खूब लड़ा लड़ा कर, सिलौटी के राग में अपनी तान मिला कर इस तरह गाने लगा—

"भंग रंग में चंग सदा दुख द्वंद्व दूर हो जाते हैं ।
सात द्वीप नव खंड तमाशा पलंग पड़े दरसाते हैं ॥
ब्रह्मा, रुद्र, विष्णू, गणेश, देवी का ध्यान लगाते हैं ।
विजया माता वल प्रताप तें फूले नहीं समाते हैं ॥
भोजन कूँ अति रुचि बाढ़त हैं, नींद मस्त सो जाते हैं ।
इसी नशे के बीच यार हम ब्रह्म लोक दिख आते हैं ॥
जो विजया की निंदा करते, नरक बास सो पाते हैं ।
गोपी* भोग मोक्ष की दाता पातक सकल नसाते हैं ॥

गंग भंग दोउ बहन हैं रहतीं शिव के संग ।
तरन तारनी गंग हैं लडुआ खानी भंग ॥

कहें भवानी सुन बंभोले विजया मत देव गँवारन को ।
बालक पी खिल खिल्ल हँसे अरु वृद्ध पियें झख मारन को ॥
ज्वान पियें सौ वर्ष जियें सेर दो एक नाज बिगारन को ।
सौभाग्यवती पिये संग पती रति लाभ, अकाज सुधारन को ॥
वृद्धा जो पिये गृद्धा सी लगै श्रद्धा विश्वास बिगारन को ।
पुरुषोत्तम † हरि नाम बड़ो भवसागर पार उतारन को ॥

जब ऐसे ऐसे अनेक भजन वह गा चुका तब उसने पीस छान कर रंग लगा लिया। जब भंग की छूँछ हाथ में लेकर वह "लेना हो ! लेना वे......" की आवाज मार चुका तब उसने—"घोटे छाने और रंग लगावें और तो भी साले भँगड़ी

---

* पंडित गोपीनाथ जी ( फतेसिंह जी ) रचित

† पंडित पुरुषोत्तमलालजी रचित

बतावैं—" का एक आवाज फेंका दोनों के दोनों एक दम जाग उठे। जागते ही पंडित जी बोले—

"जैसा मनुष्य का मन ऐसे दुर्व्यसनों में लगता है, जैसा अभी यह अपना मन भंग पीसने में लागकर सिल लोढ़ी की तान और अपने राग में तल्लीन हो गया था और इस समय समा बँधकर इसे दीन दुनियाँ की सुधी नहीं रही वैसे ही मनुष्य भगवान में मन लगावे तो उद्धार होने में संदेह ही क्या? महात्मा कबीर जी ने ठीक कहा है—

'मनका फेरत जग मुआ गया न मन का फेर,
कर का मनका छाँड कर मन का मनका फेर।'

हजार वर्ष तक माला फेरने से क्या? समस्त जप तप से, जन्म भर खाक रमाने का, माला फेरते फेरते मनका घिस डालने का परिणाम यही। यदि एक मिनट भी इस तरह परमेश्वर के चरणों में अपना मन लीन होकर अपनी सुधि बुद्धि जाती रहे तो होगया काम! सब जप और तप, तीर्थ और पूजा, सब ही इसके साधन हैं। भगवान् दत्तात्रेय जी के गुरु कंडारे की तरह यदि अपने काम में मग्न होकर उसे राजा की सवारी की खबर न रहे, यदि उसके कान बाजे गाजे की आवाज तक न सुनें तो बस समझ लो कि काम हो गया।"

"हाँ सत्य है! भक्ति और पातिव्रत एक ही से हैं। पूजा और तीर्थ उसके उपाय हैं। केवल अनन्यता चाहिए।"

"अनन्यता ही भक्ति का फाटक है। परंतु चाहिए अनन्यता।"

"अनन्यता अभ्यास से आती है।"

"बेशक!" कहकर ज्यों ही पंडित जी ने प्रातःस्मरण आरंभ किया और ज्यों ही प्रियंवदा प्राणनाथ के चरण धोने लगी एकाएक इनके कानों पर "हैं! ससुरी! और अरे निपूते" की आवाज आई। "हैं! हैं! क्या मामला है!" कहकर दोनों के कान खड़े हो गए। इन्होंने इस तरह सुना—

"खाने की बिरियाँ तो पाँच सेर चाहिए। एक हूँ रोटी कमती दई तो तू लातों से खबर लेबे कूँ तैयार और काम की बिरियाँ निगोड़ो आँख दिखावै है? तू जजमान के पास जाकर वाकूँ राजी नहीं करैगो तो खायगो कहाँ? पथरा! कहा तेरे बदले मैं जाऊँगी? तू ओढ़नी ओढ़ कर घर में पड़ो रहै तो यह हूँ सही!

"सबेरे ही सबेरे लगाई किटकिट! राँड हत्यारी! नहीं जामैंगे। तेरे कहा बाप के नौकर हैं जो तेरे कहबे ते जामैं? हमारी मौज है गए। मौज आई न गए! तू लँहगो पहन या पगड़ी पहन! आज हम न जामैंगे। तेरी जिद पर न जामैंगे। तू तो कहा तेरो बाप हूँ सुरग तें उतर आवै तो न जामैंगे। हम न जामैंगे तू हमारो कहा करैगी? बोल कहा करैगी? हम कहा तेरे गुलाम हैं? जो सदा तेरो ही कह्यो कियो करैं?"

" हैं ! मेरे बाप के सामने ? मैं कहा करूँगी ? मैं झाड़ू मार कर निकास दूँगी ।"

" अच्छा मार ! देखें कैसे मारे है ? " कहकर इधर चौबे जी ने सोटा टटोला और उधर चौबायिन ने झाड़ू । सोटा मिला नहीं । चौबायिन बड़ी होशियार थी । वह जानती थी कि "निपूता कहीं सिर न फोड़ डाले ।" इसलिये जब पति से लड़ने को चली उसने लट्ठ पहले ही से छिपा दिया था किंतु प्रातः काल का समय था । घर में बुहारी देने के लिये झाड़ू उसके पास था । बस उसी से एक दो नहीं पाँच सात जमा दी । झाड़ू की मार खाकर धूल झाड़ते हुए चौबेजी उठे और–"अच्छा भागवान् जामैंगे !" कहते कहते खड़े होकर उसके आगे हो गए । आगे उस तरह नहीं हुए जैसे विवाह के समय भाँवरी फिरती बार आगे होते हैं, किंतु मार के मारे आगे हुए और मन ही मन चौबायिन को कोसते हुए इन्होंने पंडित प्रियानाथ के सामने खड़े होकर—"जय जमुना मैया की !" जा की...... ।" "ओ हो ! आज प्रातःस्मरण में बहुत विघ्न पड़े !" कहकर ज्यों ही पंडित जी की पंडितायिन से चार नजरें हुई चौबेजी की पूजा को याद करके दोनों आँखों ही आँखों में हँसे । हँसते हँसते पंडित जी बोले—"आइए चौबेजी महाराज ! आपका मिजाज तो अच्छा है ?"—" हाँ ! जजमान अच्छो ही है । " कहकर चौबेजी बैठे और जब पंडितायिन की हँसी न रुक सकी तब वह वहाँ से भागकर अपने देवर के पास जा

बातें करने लगी। चौबे भी निरा गँवार ही नहीं था। इन दोनों की हँसी को ताड़ गया। उसे कुछ क्रोध भी आया और थोड़ा शर्माया भी सही। वह बोला—

"जजमान, ये तो घर के धंदे हैं! यूँही भयो करैं हैं। घर घर माटी के चूल्हा हैं।" पंडित जी ने—"हाँ? बेशक!" कहकर इस कथा को समाप्त कर दिया।

---

# प्रकरण—११

## सुखदा—नहीं दुःखदा !

जब कौरव-कुल-तिलक सुयोधन ही अपने कुकर्मों के कारण दुर्योधन कहलाया गया तब पति को गालियाँ देनेवाली, परमेश्वर तुल्य प्राण नाथ की झाड़ू से खबर लेनेवाली और इस तरह अपना घोर अपराध होने पर भी पति से क्षमा माँगने के बदले रूठ कर चली जानेवाली सुखदा को कोई दुःखदा कह दे तो उसका दोष क्या ? वह अवश्य ही दुःखदा के नाम से चिढ़ती थी। यदि किसी के मुँह से उसके सामने भूल से भी दुःखदा निकल जाय तो वह कहनेवाले की सात और सात चौदह पीढ़ी के पुरुखाओं को गालियाँ देते देते स्वर्ग से टाँग पकड़ कर नरक में ला डालती थी, वह कहनेवाले पर सत्रह भाटे लेकर मारने को दौड़ती थी और ऐसे ज्यों ज्यों वह चिढ़ती थी त्यों ही त्यों लोग अधिक अधिक उसे चिढ़ाते थे।

छठे प्रकरण में लिखी हुई घटना के अनंतर वह चली अवश्य ! चली क्या ? पीहर के धन का भूत जो उसके सिर पर सवार था उसे लिवा ले गया। यदि माता पिता से गहरा धन पाने पर भी वह दुलार में न पली होती, यदि माता की उसे हिमायत न होती तो वह हजार लड़ाई हो

जाने पर भी पति नारायण के चरण कमलों को छोड़ कर जाने का हियाव ही न करती। मैके के कुसंस्कार से उसके मन में ऐसा कुविचार उत्पन्न हुआ और ऐसे समय फूँक कर आग सुलगा देने का काम उसकी पड़ौसिन ने किया। उसका नाम मथुरा था, किंतु इस समय पंडित जी के कुटुंब में कलह का दावानल प्रज्वलित करने के लिए वह मंथरा बन गई। वह लाख क्रोधी, सिर चढ़ी और ढीठ होने पर भी एक भले घर की बेटी और दूसरे भले घर की बहू थी। यदि मथुरा —मंथरा न मिलती तो शायद घर की चौखट लाँघने का उसे साहस ही न होता। कुलवधुएँ कहा करती हैं कि "जो चौखट पार सो दुनियाँ पार।" उनका कहना यथार्थ भी है। जब तक लड़ाई झगड़ा, बुराई भलाई घर की घर में रहे तब तक गृहस्थी के बड़े से बड़े उलझन के मसले सहज में, काल पाकर आप सुलझ जाते हैं। "देहली पर्वत है"। किसी काम के लिये घर की देहली को लाँघ कर बाहर निकलना भी मुशकिल और निकल जाय तो वापिस आना भी कठिन।

क्रोध के भूत ने सुखदा को ऐसी बातें सोचने का अवसर ही न दिया और इस समय मथुरा की सलाह से वह "पहले ही कडुवी करेली और फिर नीम चढ़ी" बन गई। मथुरा ने उसे रंग पर चढ़ाते चढ़ाते यहाँ तक कह डाला कि—

"एक बार तू करके तो देख। निपूता झख मारता तुझे मनाने न आवे तो मेरा नाम! न आवेगा तो आप ही भूखों

मर जायगा! प्रथम तो उस भिखारी को इतना पैसा ही कहाँ नसीब कि जन्म भर पड़ा खावे तो भी न बीते, फिर भाई ने उसे कुछ सहारा भी दिया तो उसे करके खिलावेगा कौन ? उस नखराली भौजाई से रोटियाँ सेक कर खिलाना बनेगा ? चार दिनों में लात मार कर निकाल देगी।"

"बहन, तेरी सलाह तो ठीक है। अब मैंने भी सोच लिया है। इस घर में पानी भी न पीयूँगी। पर जाऊँ भी तो जाऊँ कहाँ ? कहीं जाकर माथा मारने का ठिकाना भी तो चाहिए। गुस्सा तो ऐसा आता है कि जहर खाकर सो रहूँ। मैंने मर मिटने के लिये अफीम की डिबिया भी निकाल ली थी। लेकिन ( कुछ हँसी सी दिखाकर ) महीने दो एक की आस है बस इसी विचार से रुक गई।"

"अरे तेरे लिये कहीं ठिकाना ही नही है? जिसकी मा जान देने तक को तैयार उसके लिये माथा मारने को ठिकाना नहीं ? देखो बात! मैं अपने ही यहाँ रख सकती हूँ। ऐसे संकट की बिरियाँ प्यारी बहन को मदद देने के लिये मेरा सिर तक हाजिर है पर करूँ क्या ? मैं ( अपने पति की ओर इशारा करके ) उनसे डरती हूँ।"

"हाँ बहन सच है! पर मेरे बाप का मिजाज बहुत बुरा है। उनको पहले ही इन लोगों ने चुगलियाँ खा खा कर बहका रक्खा है। जो नाराज हो जाँय तो घर में घुसने तक न दें।"

"अरे बावली, मा बाप कहीं बेटे बेटी से ऐसे नाराज

हुआ करते हैं ? तिसमें तू एकलौती बेटी । और जो तेरा बाप ही नाराज हो जाय तो करेगा क्या ? तेरी मा के आगे उसकी कुछ चल थोड़े सकती है । वही लुगाई का गुलाम है । जरा तेरी मा ने कुछ नखरा दिखलाया कि बस हाथ जोड़ने लगेगा । मैं कहती हूँ और छाती ठोक कर कहती हूँ कि तू जा और जब तक तेरा आदमी तेरे पैरों में पगड़ी डालकर न लावे कभी इस घर का मुँह न देखियो । तेरी माँ के यहाँ जो कुछ है तेरा ही है । तेरे बाप के एक तेरे सिवाय कोई लड़का बाला भी तो नहीं है ।"

"हाँ बेशक ! पर मुझे अपने चाचा जी का डर है । उनका स्वभाव बड़ा चिड़चिड़ा है । वह जिद्द में आकर घर में न घुसने दें तो मैं न घर की रहूँ न घाट की ।"

"और न भी घुसने दें तो हर्ज क्या है ? (कुछ मुसकरा कर) वहाँ चली जाना ।"

"चल निगोड़ी ( कुछ हँसती हुई उसके एक धक्का मार कर ) ऐसे दुःख के समय तुझे दिल्लगी सूझी है । तू ही जाना ? उनके यहाँ ?"

"चल ! चल ! तेरे सब गुण मेरे पेट में हैं ।"

"और तेरे मेरे पेट में हैं ! ! "

बस इस तरह मंथरा मथुरा ने जब सुखदा को पक्का कर लिया तब उसके लिये गाड़ी का प्रबंध किया । रात ही रात में सब घर का सामान दोनों ने ढो ढो कर गाड़ी में भरा और

भोर होते ही सुखदा वहाँ से चल दी। इस समय प्रश्न यही उठता है कि यह मथुरा कौन थी और उसने कांतानाथ से किस जन्म का बैर लेने के लिये सुखदा के भड़कते हुए क्रोध को अधिक भड़का कर उसके हाथ से ऐसा कुकर्म कराया। अथवा पराया घर फोड़ने की उसकी आदत ही थी! खैर इस सवाल का जवाब पाने के लिये पाठकों को कुछ समय तक राह देखनी पड़ेगी।

गाड़ी में सवार होने के बाद जब सुखदा का जोश कुछ कम हुआ तब उसने अपनी सहेली से पूछा भी कि-"रास्ते में मुझे कोई लूट ले तब?" परंतु मथुरा ने यह कह कर-"आज कल अंग्रेजों के राज में कोई लूटनेवाला नहीं? भले ही सोना उछा-लते चले जाओ और फिर गाड़ीवान भी मैंने ऐसा कर दिया है जो अपनी जान दे दे पर तेरा एक पैसा न लेने दे। तू डर मत! सुख से चली जा! और है ही कितनी दूर। मैं तो अभी पैदल फटकारूँ तो बारह वहाँ जाकर बजाऊँ।"

अपनी सहेली के शब्दों से संतोष पाकर सुखदा वहाँ से चली अवश्य परंतु ज्यों ज्यों गाड़ी आगे बढ़ती गई त्यों त्यों उस का कलेजा अधिक अधिक धड़कने लगा। कहीं पत्ते की खड़-खड़ाहट सुनाई दी और "चोर आ गया" कहीं दो चार आदमी इकट्ठे दिखाई देते ही "डाका!"। उसे पेड़ पेड़ में नाले नाले में और जंगल जंगल में चोर, उचक्के, उठाईगीर और डकैत दिखलाई देने लगे। उसमें और चाहे कितने ही

दोष क्यों न हों परंतु इसमें उसका बिलकुल दोष न था। उसने एक दो, नहीं बीस बार कहा कि—"भैया रास्ता छोड़ कर जंगल में कहाँ लिये जाते हो?" उसने चिल्ला चिल्ला कर कहा कि—"इस गाड़ीवाले की नियत खराब मालूम होती है।" परंतु जो सचमुच बहरा हो वह तो शायद अधिक जोर देने से थोड़ा बहुत सुने तो सुने भी ले किंतु मतलबी बहरा ढोल बजाने पर भी नहीं सुन सकता। इस तरह बारह बजे पहुँचा देने के बदले जिस समय पाँच बजे वह गाड़ी को लेकर एक बयाबान जंगल में पहुँचा। और वहाँ पहुँचते ही वह इधर गाड़ी टूट जाने का बहाना करके कुल्हाड़ी से जब खटखट करने लगा तो उधर जंगल में झाड़ियों की आड़ में से पाँच लठैतों ने निकल कर फौरन गाड़ी को चारों ओर से घेर लिया। उसने इन्हें देख कर बहुतेरी गालियाँ दी, यह बहुत रोई चिल्लाई, इसने बहुतेरी हाहा खाकर उनके आगे अपना आँचल बिछाया परंतु उन लोगों ने इसकी एक भी न सुनी। उसने उनसे अपना जेवर देते हुए चीं चपड़ भी कम न की परंतु एक आदमी जब लट्ठ से उसकी खोंपड़ी फोड़ने को तैयार हो गया, दूसरे ने उसके इस जोर से थप्पड़ें मारीं कि उसके नाक में से नकसीर चल निकली और तीसरा पैर के कड़े खुलने में देरी होते ही जब कुल्हाड़ी से पैर काट डालने को तैयार हुआ तब उसने अपने हाथ से अपना गहना उतार उतार कर दे दिया।

दे क्या राजो खुशी से दिया ? वे सब छीन कर ले गए। राई रत्ती ले गए। पानी पीने के लिये एक लोटा तक न छोड़ा। जहर खाने के लिये एक पाई तक नहीं। लाज ढाँकने के लिये कपड़े के नाम पर यदि एक फटी साड़ी भी दे देते तो कुछ बात भी थी परंतु सब बातों का सार यही है कि उन्होंने एक लंगोटी के सिवाय कुछ भी न दिया और उसी समय ये पाँचों और छठा गाड़ीवान बैलों की जोड़ी को लिए हुए जल्दी जल्दी कदम बढ़ाकर वहाँ से चंपत हुए। जब तक यह अपनी नजर के हरकारे भेजकर उनका पीछा कर सकी इसने किया और उनमें से इसने कुछ कुछ एक आदमी को पहचाना भी। यह शायद अधिक भी पहचान लेती परंतु एकाएक इसके कानों पर "मारो ! मारो !" और "पकड़ो ! पकड़ो !!" की आवाज आई। और बात की बात में आठ दस आदमियों ने उन पाँचों को घेर लिया। घेरते ही दोनों ओर से खूब लठबाजी हुई। इसके देखते देखते दोनों ओर के दो तीन आदमी घायल होकर गिर गए, उनकी खोपड़ियाँ फटकर लहू से धरती लाल हो गई और एक पल भर में "हाय मरारे ? हाय बेतरह मारा गया ?" के गगनभेदी रुदन ने उस प्रशांत जंगल के पशु पक्षियों में हल चल मचा दी। जब इसके पास का सब माल मता लुट चुका था तब "नंगे का चोर क्या छीनै ?" इस कहावत से इसे अब चोरों का भय नहीं था। इसलिये यह घने पेड़ों की आड़ में खड़ी रहकर यह देखना

चाहती थी कि ये चोर कौन हैं ? और उन्हे मार कूट कर चोरी में से मोरी करने, उनके पास से माल ताल छीन कर उनकी मुश्के कस लेनेवाले कौन ? इसीलिये प्राण भय होने पर भी यह थोड़ी देर तक वहाँ डटी रही किंतु जब वे लोग लाठी से आपस में लड़ते झगड़ते इसकी ओर बढ़ने लगे तब यह एकाएक डर के मारे काँप उठी। इसे भय हुआ कि " कहीं मुझे भी इन चोरों की तरह बाँध ले जाँय तो ? अथवा मैं किसी से कह दूँगी इस शक से मुझे कोई मार ही डाले तो नाहक जान जाय।" इस तरह का भय पैदा होते ही यह भागी। भागते हुए इसने कई बार ठोंकरे खाईं, कई बार धरती पर गिरकर इसने दंडवत की। गिरने पड़ने से इसका शरीर छिल गया, जगह जगह खून निकल आया और ऐसे गिरती पड़ती जब रात के ग्यारह बजे अपने पिता के दर्वाजे पर पहुँची तब यह लगभग अधमरी सी होकर धड़ाम से धरती पर गिरकर बेहोश हो गई।

जब वह मूर्च्छित ही हो गई तब यदि वह पनाले के कीचड़ में गिरी तो क्या ? और उसके मुँह को कुत्ते ने चाटा तो क्या ? परंतु उस बेहोशी की दशा में जब जब इसे थोड़ा बहुत भी चेत हुआ तब तब इसकी माता ने इसके टूटे फूटे शब्दों को इकट्ठा कर के जो मतलब निकाला उसका भाव यह था—

"मैंने जैसा किया वैसा पा लिया। मैं जो अपने आदमी

से रूठ कर उस हरामजादी के बहकाने से अपना सारा माल मता न ले आती तो चोर ही मुझे क्यों लूटते ? मैंने अपनी आँखों से देख लिया कि लुटेरों में मथूरिया का आदमी था। परंतु हाय ? अब मैं क्या करूँगी ? मेरा धन गया, कपड़े गए, जेवर गया और चोरों को पकड़ ले जाने वालों में जो कहीं वे ही हों तो उनके भी चोट इतनी आई है कि उनका बचना मुशकिल। हाय ? अब मैं विधवा होकर कैसे जियूँगी। मैंने जैसा किया वैसा पाया। कुसूर मेरा ही है। मुझे खूब दंड मिल गया। हाय मैं मरी ? अरे कोई मुझे बचाओ ?"

अपनी बेटी का दुःख देखकर माता बहुत रोई। पिता को कष्ट अवश्य हुआ परंतु इसलिये नहीं कि बेटी का सारा मालताल लुट गया। क्योंकि जब वह अपने खाविंद से रूठकर आई थी तब उसे ऐसा दंड देने में परमेश्वर ने न्याय ही किया किंतु दुःख इसलिये हुआ कि उनकी कर्कशा बेटी ने अपने आदमी को सताया और वे उसे छुड़ाने ही में बहुत घायल हुए।

# प्रकरण—१२

## सुखदा की सहेली।

गत प्रकरण में सुखदा ने पाँच लुटेरों में से सहेली मथुरा के आदमी को पहचाना सो ठीक ही पहचाना था। मथुरा द्वारका की विवाहिता पत्नी नहीं थी। दोनों की जात भी एक न थी। बेशक द्वारका जात का मीना था और लूट खसोट ही उसका पेशा था किंतु मथुरा की जात पाँत का कुछ ठिकाना नहीं था। उसे कोई कुछ बतलाता था और कोई कुछ। हाँ इतना अवश्य था कि जब उसने द्वारका को अपना खसम बनाया तब उमर अट्ठाईस वर्ष की थी और इससे पहले वह पाँच छः जनों के घर में बैठ चुकी थी। अब तो उसे भली ही कहना चाहिए क्योंकि जब से वहनाते अथवा धरेजे की प्रथा के अनुसार द्वारका के घर में घुसी उसने पति बदलौवल का इरादा बिलकुल न किया और इसी लिये मथुरा की जवानी का उत्तरार्द्ध, बुढ़ापा द्वारका के यहाँ कट गया। कट गया और अच्छी तरह कट गया। यहाँ आने के बाद उसके व्यभिचार की कभी किसी ने शिकायत नहीं सुनी। बस यही कारण हुआ कि उसे अपने पड़ोस में पंडित कांतानाथ ने रहने दिया।

उसने लोअर प्राइमरी स्कूल में हिंदी की खूब शिक्षा पाई

थी। स्कूल के बाद भी उसका ध्यान पढ़ने लिखने की ओर अच्छी तरह था इस लिये वह गली मुहल्ले की औरतों में खूब पढ़ी लिखी गिनी जाती थी किंतु इसमें संदेह नहीं कि विद्या जो मनुष्य जाति के चरित्र शोधन की एक मुख्य सामग्री है उसने मथुरा के पास पहुँच कर एक भयंकर शास्त्र का काम दिया। चरित्रभ्रष्टा माता की कोख में जन्म लेकर, बाल वय से दुराचारिणी अबलाओं की सुहबत में पड़ने से मन बहलानेवाले और अच्छे शिक्षाप्रद उपन्यासों के बदले भ्रष्ट उपन्यासों को पढ़कर उसका चरित्र नष्ट भ्रष्ट हो गया। कुमार्ग से बचाकर सुमार्ग पर लाने के लिये किसी का उस पर अंकुश नहीं रहा अथवा यों कहो कि यदि कोई अंकुश खड़ा भी हुआ तो उसने कोपल ही में उसे तोड़ मरोड़ कर फेंक दिया, बस यही कारण हुआ कि वह आज सब फन की उस्ताद हर फन मौला बन गई।

द्वारका के घर में आने के बाद उसके भय से क्योंकि उसने मथुरा से स्पष्ट ही कह दिया था कि "जो कहीं मैंने ज़रा सा भी शोशा तेरी बद्चलनी का पाया तो तुरंत ही (छुरी दिखला कर) इससे नाक कान काटे बिना न छोड़ूँगा।" अथवा उस महात्मा के उपदेश से उसने इधर उधर आँखें लड़ाना छोड़ दिया था। छोड़ क्या दिया था अधिक व्यसन में पड़े रहने से वह बूढ़ी जल्दी हो गई थी इस लिये उसे अब कोई पूछता भी न था। खैर! किसी कारण से हो अब

वह सचमुच "वृद्धा वेश्या तपेश्वरी" बन बैठी थी। बन अवश्य बैठी परंतु चोर चोरी से जाय तो क्या हेरा फेरी से भी आय—इस कहावत के अनुसार उसने "तूं बा बदलौवल" नहीं छोड़ी थी। सुखदा के पास आ आ कर उसकी सहेली बन जाने का यही मुख्य कारण था।

पंडित और पंडितायिन जब सदा ही विदेश में रहा करते थे तब वे बिचारे क्या जानें कि उनके घर में क्या होता है, किंतु बहुत चौकस होने पर भी कांतानाथ इसके झाँसे में आगए। उसने मथुरा को पढ़ी लिखी और नेक चलन समझ कर उसके अच्छे अच्छे उपदेशों की प्रशंसा सुन कर सुखदा को पढ़ाने पर नियत किया। मथुरा ने सुखदा को केवल लिखना पढ़ना ही क्या सिखलाया वरन जब सुशीला ने जिस तरह प्रियंवदा को शिक्षा देने में अपना ही नमूना उसके आगे खड़ा कर दिया था तब सुखदा की तालीम के लिये मथुरा का चरित्र ही आदर्श बनाया गया।

इसका जो कुछ परिणाम हुआ उसका कुछ अंश पाठकों ने गत प्रकरण में पढ़ लिया और शेष अब देख लेंगे। मथुरा की कुसंगति में पड़ कर सुखदा बिलकुल बिगड़ ही गई अथवा बिगड़ते बिगड़ते बच गई सो भगवान जाने किंतु इसमें संदेह नहीं कि दोनों को पक्का भरोसा हो गया था और इसी लिये एक दूसरी के आगे खुल गईं थीं। इसी कारण से

गत प्रकरण में एक ने दूसरी से और दूसरी ने पहली से से कह दिया था कि—"तेरे गुण मेरे पेट में हैं।" अस्तु !

मथुरा ने अपने खसम से कह कर जिस समय सुखदा को लुटवा लेने का मनसूबा किया उस समय उसके अंतःकरण पर खटका अवश्य हुआ था कि दैव संयोग से जो कहीं यह भेद सुखदा को मालूम हो जाय तो बात बिगड़ जायगी किंतु वह अपने हथकंडे में कसकर सुखदा को कठपुतली बना चुकी थी, उसे अपनी "जबाँ दराजी" का भरोसा था कि बात की बात में कुछ न कुछ बात बना कर उसका संदेह तुरंत निवृत्त कर लूँगी और उसने यहाँ तक सोच लिया था कि कहीं भेद भी खुल जाय तो एक सुखदा के घर से आवागमन बंद होते ही दूसरा घर खुल जायगा। बस इसलिये उसने ही द्वारका को उत्तेजित किया और उसी की सलाह से भोंदू काछी कहीं से बैल और कहीं से गाड़ी लाकर सुखदा को अपने मैके पहुँचा देने पर तैयार हुआ।

मथुरा के खसम को इस बात की कसम थी कि जहाँ रहता उस जगह से बीस बीस कोस तक चोरी या डकैती न करता, यहाँ तक कि जिस राज्य में रहता उसमें सदा भला बन कर ही रहता। इस कारण उसने नाहीं नूहीं भी बहुत की किंतु आज वह मथुरा के झाँसे में आ गया और सच पूछो तो इसी लिये अपने ही हाथों से अपने पैर तुड़ा बैठा। अपने ही हाथों से उसने अपने पैर पर कुल्हाड़ी मारी।

उसने क्योंकर अपने पैर आप ही बँधवा दिए सो शायद समय आप ही आगे चल कर प्रकाशित कर दे किंतु अभी तक सुखदा के सिवाय उसे किसी ने नहीं पहचाना था और वह मथुरा के हाथ की गुड़िया थी। मथुरा जिस तरह नचावे उस तरह नाचने को तैयार थी और जो लोग लुटेरों को पकड़ने को आए उनमें से एक के हाथ का लट्ठ खाकर खोपड़ी फट जाने पर भी गिर कर हाय। हाय!! करने के बदले भाग कर वह हिरन हो गया था।

खैर! जो कुछ होना था सो हो गया और जो कुछ होगा, सो देख लिया जायगा किंतु इन लुटेरों को पकड़नेवाले कौन थे? इस किस्से को अधिक उलझन में डालने के बदले थोड़े में इस बात को यहीं खोल देना मैं उचित समझता हूँ। इन को पकड़नेवाले थे पंडित कांतानाथ। उनकी इच्छा न थी कि ऐसी कर्कशा स्त्री की रक्षा की जाय। यदि उनकी चलती तो वह उसके लुट जाने की खबर पाकर दुःखित होने के बदले एक पसे का प्रसाद बाँटते, और जब वह घर में से निकल ही गई तो फिर उसका कभी नाम तक न लेते क्योंकि वे उसके अत्याचारों के आगे तंग आगए थे और इसलिये उन्होंने पक्का मनसूबा कर लिया था कि ऐसी दुष्टा स्त्री से तो कुँवारा ही अच्छा। दिन रात के चौबिस घंटे में एक बार टिक्कड़ सेंक खाए और "जहाँ पड़ा मूसल वहीं खेमकूशल।" परंतु पितृ समान बड़े भाई के सामने कुछ भी न चली। प्रियंवदा के

परामर्श से और बड़े भाई की आज्ञा से ये आठ दस आदमियों को साथ लेकर सुखदा को उसके मैके तक पहुँचाने गए। प्रियंवदा ने देवर से जब साफ कह दिया कि—"यदि कुछ से कुछ हो पड़ेगा तो जननी तुम्हारी लाजेगी, वह तो औरत की जात है। उसे ही नीच ऊँच का ख्याल होता तो घर से निकलती ही क्यों ? तुम यदि उससे दुःखी हो गए हो तो उसे वर्ष दो वर्ष मत बुलाना ! और नहीं भी क्यों बुलाना ? वह यदि अलग रहने ही में राजी है तो क्या चिंता है ? अलग रहो। इस घर में जो कुछ है वह तुम्हारा ही है। हमारे यहाँ तुम्हारे सिवाय कौन है ? बस खाओ पियो और मौज करो। खर्च वर्च की तुम्हें कुछ तकलीफ न होने पावेगी।"

इस तरह वे भाभी के दबाव डालने से गए और सो भी केवल उसे अपने बाप के दरवाजे तक पहुँच कर वापिस आजाने के लिए गए। गए अवश्य परंतु इनके जाने में कोई दो घंटे का विलंब हो गया था। यदि देरी न होती तो शायद ऐसी लूट खसोट का अवसर ही न आता। खैर ! पंडित कांतानाथ को द्वारका के लट्ठ की चोट बेशक बहुत आई थी और इसीलिये एक बार वह धरती पर गिर कर लोट पोट भी हो गए थे किंतु फिर जी कड़ा करके वे उठे और अपने साथियों की सहायता से द्वारका के सिवाय जो लड़ाई के मैदान में से अपनी जान बचा कर भाग निकला था सब को पकड़ कर उन्हीं के साफों से कस लाए। माल भी इनके रत्ती रत्ती हाथ

लग गया और इन्होंने माल और मुजरिमों को पुलिस के हवाले करके अपनी रिपोर्ट लिखवाने, अपना बयान देने और माल मुजरिमों की रसीद लेने के अनंतर अपने घर का रास्ता लिया।

छोटे भैया के मुख से "अथ से लेकर इति तक" सारा किस्सा सुन कर पंडित प्रियानाथ ने उनकी वीरता को सराहा सही परंतु सुखदा को पीहर पहुँचा कर न आने पर वह कुढ़े भी कम नहीं। यद्यपि देवर के चोट गहरी आजाने से प्रियंवदा उनकी मरहम पट्टी में लगी हुई थी और उसने आँख के इशारे से जब पति से नाहीं कर दी थी तब उन्होंने उनसे कुछ कहना और सो भी इस कष्ट के समय कहना उचित नहीं समझा, परंतु वे स्वयं इस बात से सुस्त न रहे। वे घोड़ी पर काठी कसवा कर खुद गए और अँधेरी रात और मेह बादल की पर्वाह न कर प्रियंवदा के मना करने पर भी गए। रातों रात चल उन्होंने दिन निकलते निकलते घटना स्थल का पता लगाया और वहाँ से खोज खोज कर जब वह सुखदा की खोज में उसके बाप के घर में जा घुसे तब समधी से मिले बिना ही, उसके देख लेने पर घोड़ी दौड़ा कर अपने गाँव में वापिस आगए।

---

# प्रकरण — १३

## गृहचरित्र ।

पंडित वृंदावन बिहारी को भोर ही स्नान के लिये जाते समय यदि सुखदा पनाले के कीचड़ में सनी हुई, मूर्च्छित अवस्था में धरनी पर पड़ी हुई, केवल एक लँगोटी लगाए हुए न दिखलाई दी होती, यदि जिस तरह वह अपना माल टाल लेकर ससुरार से रूठ आई थी उसी तरह उनके सामने आती, बिमला के हजार सिर फोड़ने पर भी वह कदापि सुखदा को अपने घर की चौखट पर पैर न रखने देते। वह उसी समय चार आदमी साथ करके उसको ससुरार भेज देते और "जब तक उसका पति उसकी सिफारिश न करता तब तक केवल इकलौती बेटी होने पर भी, उसके सिवाय उनके और कोई संतान न होने पर भी, कभी उसका नाम तक न लेते क्योंकि उन्होंने बेटी की शिकायतें सुनकर अपनी गृहिणी विमला से स्पष्ट कह दिया था कि जब वह अपने पति को अनेक तरह से सताया करती है तब मेरे हिसाब मर गई। जैसे इतने मरे वैसे वह भी सही। यदि तुझे अपनी लाड़ली लड़की का पक्ष है तो तू भी जा उसके साथ। तैंने ही लाड़ कर के उसे माथे चढ़ा कर बिगाड़ा है और तेरे ही जमाने में वह न थुकवावे अथवा न थूके तो

मेरा नाम बदल देना। इस बात पर दंपति की आपस में कलह होने में भी कसर न रही। विमला इतनी समझदार थी कि उसने सुखदा की तरह अपने पति की झाड़ू से पूजा नहीं की। यह बहुत रोई झींकी तो पंडित वृंदावन विहारी चुप और उसने अपने पति से नाराज होकर दो दिन तक खाना न खाया तो वे चुप। बस हार झख मार कर वह सीधी हुई।

जिस समय पंडित जी स्नान के लिये निकले रात के चार बजे थे। गर्मी का मौसिम था। अभी पौ नहीं फटी थी। चोखट से बाहर पैर रखते ही उनकी दृष्टि किसी लंबी लंबी वस्तु पर पड़ी। उन्होंने अपनी घरवाली को पुकार कर लालटैन के उजाले में देखा और देखते ही उसे पहचान कर "हाय तेरी यह दशा!" कह कर वे चुप हो गए। विमला अपनी बेटी की ऐसी दुर्दशा देख कर बहुत रोई चिल्लाई, उसने दामाद को, सुखदा के जेठ जिठानी को और उनकी सात और सात चौदह पीढ़ी को जी खोलकर गालियाँ दीं। उसने अपनी छाती माथा कूट कूट कर लाल कर डाला परंतु पंडितजी बोले—"अब रोने झींकने से होगा क्या? जैसा तैंने बोया है वैसा ही काट!" इतना कह कर विमला की सहायता से वे उसे उठाकर भीतर ले गए। वहाँ जाकर उन्होंने उसे स्नान कराने के अनंतर चारपाई पर लिटाया। वे स्वयं एक नामी वैद्य थे। उन्होंने दवा दी। इसके बाद का जो कुछ

हाल था वह प्यारे पाठकों ने गत ग्यारहवें प्रकरण में पढ़ ही लिया।

उस प्रकरण के अंत में वेहोशी की दशा में उसके मुँह से जो कुछ निकल गया था वही बात माता की जबानी सुन कर वह मन ही मन बहुत पछताई। उसने ऐसी भूल हो जाने पर अपने आप को कोसा भी बहुत। वह बोली—

"नहीं मा! ऐसा नहीं! मैं न जाने क्या क्या बक गई? बात इस तरह हुई कि उन्होंने मुझे मार कूट कर घर से बाहर निकाल दिया। यह देख (अपने शरीर पर गिर जाने से जो चोटें आई थीं उन्हें दिखला कर) मार के निशान और निकाला इस लिये कि मैंने उनको उस छिनाल जिठानी के साथ देख लिया था। मेरा सब माल असबाब उन्होंने छीना है। बिचारी मथुरा तो मेरे लिये जान तक देने को तैयार है। उसका आदमी मुझे क्या लूटेगा और मैं लाई भी क्या थी जिसे किसी ने लूट लिया। मेरे पास पहनने के लिये एक छल्ला तक तो रहने ही न दिया, फिर कोई लूटता भी तो क्या लूटता?, हाँ! रास्ते में एक कंजर जरूर मिल गया। बस उसी ने मेरी ऐसी खरावी कर डाली। हाय! अब मैं क्या करूँगी? जो बाबूजी ने मुझे निकाल दिया तो मेरा दुनियाँ में कहीं ठिकाना नहीं। भगवान मुझे मौत दे दे। ऐसे दुःख पाकर जीने से तो मरना अच्छा।"

"नहीं बेटी (आँसू पोंछती हुई) रोवै मत! मैं रक्खूँगी

मेरी लाली ! ( छाती से लगाकर ) घबड़ावै मत। जो तेरा बाप तुझे निकाल दे तो मैं अपनी जान दे डालूँ ! मैं मर मिटूँ ! ”

“ तू कल जान देती आज ही दे डाल ! भले ही तू भी इसके साथ ही चली जैयो। मैं आज कहता हूँ, साफ़ साफ़ कहे देता हूँ। मैं इसे यहाँ नहीं रहने दूँगा। इसे जब तक आराम न हो यह बेशक यहाँ रहे। मैं नाही नहीं करता। परंतु आरोग्य होते ही मैं या तो उन्हें बुलाकर उनके सिपुर्द कर दूँगा अथवा किसी मौतबर आदमी के साथ वहाँ ही भेज दूँगा। जहाँ की चीज वहाँ ही अच्छी ! ”

पंडित जी की आज्ञा सुनकर मा बेटी ने खूब रो धोकर कुहराम मचाया। उन दोनों के रोने के राग में छाती माथा कूटने की ताल मिल जाने से जो कोलाहल हुआ उसने पड़ोसियों के मन में कुतूहल पैदा किया। किसी ने समझा “ इनके यहाँ कोई मर गया है। ” कोई बोली—“मरैगा कौन ? बिचारी सुखदा मरी होगी। ” किसी ने कहा—“बिचारी नहीं ! वह बड़ी हरामजादी है ! रामजी ऐसे तिरिया चरित्तर से बचावै।” कोई कहने लगी–“ नहीं ! उसका कुछ कुसूर नहीं है। उसके ससुराल वाले बड़े खोटे हैं। बात बात में उसे मारते कूटते हैं। और उसका बाप भी उन्हीं की मदद करता है। ” तब तुरंत किसी ने कह दिया “कुछ भी हो हमें क्या ? चलो ! तमाशा देखें । ” बस इस तरह के सवाल

अबाव का परिणाम यह हुआ कि पंडितजी के घर में गली मुहल्ले के लोग लुगाइयों का ताँता लग गया। कोई उनके साथ सहानुभूति दिखलाकर उनके दुःख का बोझा हलका करने के लिये आया और कोई सचमुच तमाशा देखकर उनकी जीट उड़ाने के लिये, उनकी फजीहत करने के लिये ।

सुखदा ने जो बातें मूर्च्छा के समय कही थीं उन्हें पंडित जी चाहे सच्ची ही समझते थे परंतु इस समय उनकी सुनने वाला कौन ? बस उसका दूसरी बार का बयान राई रत्ती सत्य समझ लिया गया। दोनों मा बेटी ने आनेवालियों के सामने खूब रंग लगाकर कहा। उसकी जेठानी और पति का खोटा व्यवहार बतला कर खूब ही झूठ उदाहरणों से उसे सिद्ध किया और अंत में सब लुगाइयों ने मिलकर "कसरत राय" से यही फैसला दिया की "सुखदा निर्दोष है। जो कुछ कुसूर है उसकी जेठानी, उसके पति और उसके बाप का।" दो एक बड़ी बूढी तैश में आकर पंडित जी को समझाने के लिये भी गईं परंतु उनकी लाल लाल आँखें और चढ़ी हुई भृकुटी देख कर डर के मारे दबे पाँव वापस आ गईं। इतना लिखने से प्यारे पाठक यह न समझ बैठें कि सब ही ने सारा कसूर प्रियंवदा के माथे थोपा हो। उनमें से कितनी ही उसे निर्दोष सती और भली समझने वाली भी निकलीं। उन्होंने उसका पक्ष करने में कमी न की। इस बात पर उन स्त्रियों की आपस में खूब लड़ाई हुई। दोनों

ओर से गालियों के खूब गोले बरसे। लड़ाई में कितनी ही औरतों की साड़ियां फट गईं, अंगिया फट गईं, लंहगे फट गए और गाल नोच नुचा कर लहू लुहान हो गए।

पंडित जी अभी तक विचार में मग्न थे। वे नहीं चाहते थे कि इन लुगाइयों की लड़ाई में पड़ कर अपनी भी पत धूल में मिला दें क्योंकि उनमें कितनी ही औरतें ऐसी भी थीं जो मामला आ पड़े तो उनके सिर की पगड़ी उतार लें। परंतु जब नौबत यहाँ तक पहुँच गई तब उनसे रहा न गया। वे अपने पोथी पत्रा यों ही डाल कर लाल लाल आँखें निकाले, क्रोध के मारे होंठ फड़फड़ाते अपनी कोठरी से बाहर हुए। बाहर आकर उन्होंने एक ललकार मारी। वे बोले—

"कोई है भी यहाँ? अरे मुलुआ! अजी रामदुलारे! ए नसीरखाँ! अबे सेवा! इन राड़ों को अभी कान पकड़ कर निकाल दो। उन्हों ने मेरे कान खा डाले! और (अपनी घर वाली और लड़की के लिये) यदि ये कुछ चीं चपड़ करें तो इन्हें भी निकाल डालो।"

बस पंडित जी का ऐसा क्रोध देख कर किसी ने लंबा घूँघट तान लिया, कोई लज्जित होकर और औरतों की आड़ में छिप गई और सब ही उनको गालियाँ देती हुईं अपने अपने घर चली गईं। बस पाँच मिनट में मैदान खाली हो गया और बात अधिक चंग पर चढ़ जाने से यदि पंडित जी

को सचमुच ही गुस्सा आजावे तो वे तुरंत ही अपनी घर वाली को अपनी बेटी को लात मार निकाल ही दें, बस इसी डर से वे भी रो धो कर चुप हो गईं।

वे चुप अवश्य हुईं परंतु उनका अंतःकरण चुप न हुआ। वे मन ही मन जिस तरह के उधेड़ बुन में लगी रहीं, उनकी अनुपस्थिति में जो जो उनकी आपस में सलाह हुई और इसी प्रकार से जिस तरह का घाट पंडित जी अपने मन में घड़ते रहे, सो आगे चल कर किसा न किसी सूरत में प्रकट हो ही जायगा, परंतु पंडित जी ने उनसे बोलना, उनकी ओर आँख उठा कर देखना तक छोड़ दिया। जब दोनों ने मिल कर उनकी बहुत खुशामद की, खूब चिरौरी की, हाथ जोड़े, आँचल बिछाए और क्षमा माँगी तब पंडित जी ने कह दिया—

"अब बहुत हुआ। हद हो गई। बस हुआ। सहनशीलता का भी कहीं छोर है। बस क्षमा करो। 'धाया तेरे रीझने से खीजना ही निवार।' अब तुम अपने और मैं अपना। तुम्हारे मन में आवे सो करो। यह घोड़ा और यह मैदान। "जिमि स्वतंत्र होइ बिगरहिं नारी।" तुम्हारा अंकुश निकल गया। खैर? मेरा प्रारब्ध? भावी बलवान् है? ईश्वर की इच्छा कुछ ऐसी ही है?"

इसके अनंतर क्या हुआ सो यहाँ न लिखना किस्से को उलझन में डालना है और ऐसा करने से मामला तूल भी पकड़ेगा, इस लिये संक्षेप से यहाँ जतला देना चाहिए कि

इस घटना के बाद पंडित वृंदावन विहारी अपने घर में न रहे अपने गाँव में न रहे और गृहस्थाश्रम में न रहे। वह इस तरह घर बार छोड़ कर, घर वाली और घर वालों से, धन दौलत से सगे संबंधियों से नाता तोड़ कर शिखा सूत्र का त्याग करके, न मालूम किधर चले गए। उन्होंने चोटी किससे कट-बाई, किसको गुरु बनाया और कब बनाया सो शायद कभी वही अपने मुख से बतावें तो मालूम हो सकता है। अभी तक उनके सिरहाने तकिए के नीचे जो एक पर्चा मिला उससे इतना ही मालूम हो सका कि—

'जब गृहचरित्र से, कुटुंब क्लेश से बड़े बड़े देवताओं को पराकाष्ठा का दुःख भोगना पड़ा है, जब कुटुंबक्लेश ने महाराज दशरथ के प्राण लेकर भगवान रामचंद्र जी को घर से निकलवा दिया जब गृह चरित्र से—

"एका भार्या प्रकृतिमुखरा, चंचला च द्वितीया,
पुत्रस्त्वेको भुवनविजयी, मन्मथो दुर्निवारः
शेषः शय्या जलधि शयनं वाहनं पन्नगारिः
स्मारं स्मारं स्वगृहचरितं दारुभूतो मुरारिः"

भगवान जगन्नाथ जी को भी काष्ट का हो जाना पड़ा तब मेरी क्या बिसात? खैर जो कुछ हुआ मेरे भले ही के लिये है। यदि यह घटना न होती तो मैं संसार के बंधन से मुक्त भी न होता। श्री कृष्णभक्त महात्मा नरसिंह ( नरसी ) जी को जब भौजाई के ताने से तंग आकर घर छोड़ना पड़ा तब

उन्होंने भाभी से नाराज होने के बदले उस का उपकार माना भी था और कपिराज सुग्रीव ने मर्यादापुरुषोत्तम रामचंद्र जी से—"बालि परमहित जासु प्रसादा, मिले मोहि प्रभु शमन विषादा।" कहकर वैरी बाली को धन्यवाद दिया था। यदि भगवान की कृपा से मेरी भी नरसी जी की तरह मनोकामना सिद्ध हो जाय तो मेरा सौभाग्य। बस इस लिये, इसी आशा से मैं भी इन दोनों का उपकार मानता हूँ। जब इन्होंने कोई ऐसा काम ही नहीं किया तब इनके लिये राग होने का तो वास्ता ही क्या? धन दौलत मिट्टी है। न सदा किसी के पास रहा और न रहेगा। किंतु हाँ! इनके खोटे बर्ताव पर घृणा करके मेरे अंतःकरण में द्वेष नहीं है। अब भी भगवान इन्हें सुबुद्धि दे तो ये सुख से रह सकती हैं। नहीं तो जैसा करेंगी वैसा पावेंगी।"

मा के लिये काला अक्षर भैंस बराबर था। बेटी थोड़ी थोड़ी मथुरा की संगति से पढ़ चुकी थी परंतु वह भी इस पत्र को अच्छी तरह न पढ़ सकी और इस लिये अपने पड़ोसी के लड़के को बुला कर पढ़वाया। सुनते ही दोनों के होश उड़ गए। "हाय अनर्थ होगया।" कहकर माता मूर्छित हो गई। बेटी ने भी गगनभेदी रूदन से सुननेवालों का कलेजा फाड़ डाला। विस्तार जानने के लिये तो प्यारे पाठक कुछ धैर्य्य धारण करें किंतु सार यही है। इनका सारा धन धूल में

मिल गया। ये अब दाने दाने को मुहताज हो गईं और इन्हें अपने किए का फल यहाँ ही मिल गया।

खैर। जो हुआ सो हुआ किंतु घर छोड़ने के पूर्व एक चिट्ठी जिसमें न मालूम क्या क्या लिखा था लिख कर पंडित वृंदावन बिहारी अपने दामाद के नाम भेज गए थे।

# प्रकरण—१४

## ब्रजयात्रा की झलक और कृष्णचरित्र ।

"क्यों चौबे जी महाराज ? कल वहाँ से भाग क्यों आए ?"

"भाजि का आयो जजमान ? न भाजि आतो तो तुम्हारी न्याँई मेरी हू गत बनाई जाती ! डरिके भाजि आयो । मार के आगे सों भूत हू भाजै है ! तामें मेरी सुलच्छनी के तो मैं एक ही हूँ !"

"और औरों की सुलक्षणियों के ( प्रियंवदा की ओर मुस-कराकर ) क्या बीस बीस होते हैं ? क्यों सुलक्षणी ?"

"हाँ ! सुलक्षणी वही जो पति की झाड़ू से पूजा करे। (पति की ओर हँसती हुई ) बस ये ही सुलक्षणी के लक्षण हैं।"

"और बीस बीस रक्खे !"

"काला मुँह ऐसी सुलक्षणी का !"

"नहीं माई ? सवेरे ही सवेरे वाको कारो मुँह मति करो । मेरो तो वही अन्नदाता है । वाही के भाग तें अन्न मिलै है ।"

"तब ही तो वह तड़के ही तड़के झाड़ू से खबर लेती है । ( पति से चार नजरें होते ही होठों ही होठों में ) आप भी एक ऐसी सुलक्षणी रखिए ।

"तू ही ( प्यारी की ओर हँसकर उसी तरह से ) बन जा ।

आज दिन भी अच्छा है! अभ्यास न हो तो चौबायिन से सीख ले।"

इसका पंडितायिन ने कुछ उत्तर न दिया। आँखों ही आँखों में पति को उलहना देकर कुछ हँसते और कुछ लजाते हुए सिर झुका लिया। तब फिर पंडित जी ने चौबे जी से कहा—

"क्यों बंदर महाराज? कल आपने हमको पिटवा तो दिया परंतु यहाँ कहीं के दर्शन नहीं करवाए। यहाँ के समस्त मुख्य मुख्य मंदिरों के, श्री कृष्ण भगवान के लीलास्थलों के और सबही तीर्थों के दर्शन करवाओ। फिर आपको साथ लेकर बनयात्रा भी करेंगे।"

"अच्छो जजमान! पर हमारी बूटी की याद रखियो।"

"बूटी एक बार नहीं, नित्य तीन बार छानियो और सो भी मीठी और खूब मसाला डालकर?"

"जमुना मैया तुम्हारो भलो करै। याते विसेख हमें कछू नहीं चाहिए।"

इसके अनंतर मथुरा, वृंदावन, गोकुल, महाबन, दाऊजी, गोवर्द्धन, नंदगाँव, बरसाने आदि भगवान के लीलास्थलों के दर्शन में जो जो इन्हें अनुभव हुआ उसे यहाँ लिख कर इस पोथी को पोथा बना देने की मेरी इच्छा नहीं। व्रजमंडल की चौरासी कोश की बनयात्रा में कौन कौन से स्थान दर्शनीय है, किस किस स्थान पर भगवान ने कौन कौन लीला की है और

किस किस जगह क्या क्या करना होता है, इत्यादि बातें जानने के लिये मथुरा में "बनयात्रा" की अनेक छोटी मोटी पुस्तकें मिल सकती हैं। इन्होंने वहाँ के गुण दोषों का जैसा कुछ अनुभव पाया वैसा प्राप्त करने का काम या तो यात्रा ही करने से हो सकता है अथवा इस विषय पर कोई स्वतंत्र पुस्तक लिखी जाय तो हो सकता है। मुझे अभी इन्हें बहुत दूर तक ले जाकर घर पहुँचाना है और भी कई एक घर गृहस्थी की बातें दिखलानी हैं इसलिये पाठक महाशय क्षमा करें।

इन्हें इस यात्रा में भले और बुरे सब तरह के मनुष्य मिले। भले मिले तो यहाँ तक कि जिन्हें भगवती मार्तंडतनया में स्नान कर, यमुना की रेणुका में लोटने, भगवान श्री कृष्णचंद का भजन करने और दो मुट्ठी चना चबा कर लोटा भर जल पीने के सिवाय कुछ काम नहीं, पैसा, दो पैसा और रुपया दो रुपया तो क्या यदि हजार रुपये भी कोई देने को तैयार हो जाय तो उसकी ओर आँख उठाकर भी न देखें। और बुरे मिले तो ऐसे कि एक एक पाई के लिये मूड़ चीरनेवाले, चोरी और उठाईगीरी में उस्ताद "मुख में राम। बगल में छुरा" वाले ढोंगी साधु। इन्हें यदि संतोषी मिले तो ऐसे कि तीन मील तक आपके इक्के के साथ दौड़े जाने के अनंतर आपने जो एक पैसा फेंका उसकी तीन पाइयाँ बाँट कर चुप हो जानेवाले और असंतुष्ट, उचक्के मिले तो यहाँ तक कि यदि आप पैसा न दो तो गालियाँ दें और जो कहीं आप उन्हें आँखें दिखाना चाहो

तो आप की पगड़ी उतार लें ! खैर ! इन सब बातों का इन्होंने यह परिणाम निकाला कि—

"मथुरा में आज कल के जमाने की सी जितनी बनावट है गाँवों में उतना ही सीधापन है। वास्तव में यह श्रीकृष्ण का लीलाकेंद्र है। व्रजवासी अवश्य ही धन्य हैं जो यहां जन्मते और यहीं मरते हैं। व्रजभूमि में जन्म लेने में भी आनंद और मरने में भी आनंद। यमुना मैया की रेणुका में लोटने से वस्तुतः दैविक, भौतिक और दैहिक ताप दूर होते हैं। भगवान बलदाऊ जी के दर्शन कैसे अलौकिक हैं! उनकी मूर्ति में अहा! कैसी आकर्षिणी शक्ति है? गिरिराज के दर्शन करते ही जब गोवर्द्धन धारण का दृश्य मेरी आँखों के सामने आ खड़ा हुआ तब जैसा आह्लाद हुआ है वह मेरे वर्णन करने की शक्ति से बाहर है! अहा! वृंदावन के हरि मंदिर! बस कमाल हैं। इस उमर में यदि श्रीकृष्ण की लीला का सच्चा चित्र देखना हो तो वृंदावन! कुसुम सरोवर पर महात्मा उद्धव जी के दर्शन! बलिहारी! वहाँ के कदंबकुंजों में पहुँचते ही मेरा मन मोहित हो गया। चित्त ने चाहा कि बस यहीं सब तज और हरि भज। यदि कोई संसार से विरागी होकर बनों में विचरना चाहे तो यह स्थान मेरी लघुमति में हरिद्वार से भी श्रेष्ठ है। हरिद्वार में चाहे और स्थलों से कम ही क्यों न हो किंतु थोड़ा बहुत आज काल के तीर्थों का सा प्रपंच है और यहाँ प्रपंच का लेश नहीं। इसके अतिरिक्त चीर घाट और रास-

लीला, ये दोनों स्थल तो मुझे आजीवन स्मरण रहेंगे ? मेरी तो यही इच्छा होती है कि बस हो गई तीर्थयात्रा ! इससे बढ़कर क्या होगा। अब कुछ नहीं चाहिए। अब चाहिए केवल बनवारीलाल शोला के शब्दों में—

गजल—"अफसोस भरी नाथ सुनो मेरी भी हालत,
पापी हूं मुझे अर्ज से आती है खिजालत,
कैदी की तरह उम्र कटी मोह के बस में
पाबंद किया लोभ ने बेदाना कफस में,
हरेक घड़ी गुजरती है दुनिया की हवस में,
इक दिन भी नहीं काम का हर माह बरस में ॥ १ ॥
एक वक्त का तोशा नहिं औ सर पै सफर है,
पापों का बड़ा बोझ है व शिकस्ता कमर है,
हूं आपके चरणों से लगा जान लो इतना,
कुछ और नहीं चाहता पर मान लो इतना ॥ २ ॥
जिस दम मेरी उम्मेद से घरवालों को हो यास,
सब दूर हों सरकार ही सरकार हो इक पास,
फैली हुई शृंगार के फूलों की हो बू बास,
मुरली की सदा कान में आती हो चपो रास ॥ ३ ॥
हो जाऊँ फना पाऊँ जो इतना मैं सहारा,
जब बंद हों आंखें तो मुकुट का हो नजारा,
दम लब पै हो सीने में तसव्वुर हो तुम्हारा,
मिट कर भी जुदाई न हो चरणों की गवारा ॥ ४ ॥

जो ब्रज की रज है वही खाके कफे पा है,
मिट्टी यहां रह जाय तो वैकुंठ में क्या है ?
रोशन है कि यह सिजदह गहे अहले यकीं है,
जो जर्रा है यां खातमे कुदरत का नगीं है ॥ ५ ॥
उठा है यहीं आके नकाबे रुखे तौहीद,
हर वक्त नज़र आता है यां जलवए जावीद,
जो खाक में यां मिल गए क़िस्मत है उन्हीं की,
जो मिट गए यां आके हकीकत है उन्हीं की,
गलियों में यां घिसटते हैं जिन्नत है उन्हीं की,
जो भीख का याँ खाते हैं दौलत है उन्हीं की,
वो ताज शाही पर भि कभी हाथ न मारें,
दुनिया का मिले तख्त तो इक लात न मारें ॥ ७ ॥
कह सक्ता हूँ क्या ब्रज की खूबी व लताफत,
यह आँख नहीं जिसमें हो नज्जारे की ताकत,
मैं यह भी नहीं चाहता बिगड़ी को बनाओ,
मैं यह भी नहीं चाहता तकलीफ उठाओ ॥ ८ ॥
पर कुछ तो मेरे वास्ते तदबीर बताओ,
इतना भी नहीं हूँ जिसे चरणों से लगाओ,
नक्शे कफे पा फूँक निकलने को तो मिल जाय,
दो हाथ ज़मी ब्रज में जलने को तो मिल जाय ॥ ९ ॥
देखो न खुदाई की करामात बिगड़ जाय,
ऐसा न हो शोले की कहीं बात बिगड़ जाय * ॥ १० ॥

---

* रागरत्नाकर से ।

क्यों ठीक है ना? उनके भाग्य धन्य हैं! उनको अवश्य महात्मा ही कहना चाहिए जिन्हें इस पवित्र व्रज भूमि में मरना नसीब हो। यहाँ ऐसे भी लोग हो गए हैं जिन की इच्छा से उनका शव वैकुंठी बनाने के बदले इस गोलोक में टाँग पकड़ कर घसीटा गया है। भगवान ऐसा नसीब दे तब जन्म लेना सार्थक है, क्यों?"

"आपका कहना सब ही यथार्थ है परंतु ऐसी कड़ुवी बात कहकर मेरा कलेजा न छेदो। हाँ! इतनी मेरी भी इच्छा होती है कि अभी नहीं, बुढ़ापे में व्रजभूमि का निवास और आपके चरणों की सेवा। नाथ! वैष्णव मुक्ति नहीं माँगते। उनके लिये इस व्रजभूमि के आगे स्वर्ग भी तुच्छ है—मोक्ष भी रद्दी है। उनका सिद्धांत है कि कहा करों वैकुंठे जाय, वहाँ नहीं बंशीबट, यमुना, गिरिगोवर्द्धन, नंद की गाय।"

"वास्तव में यथार्थ है। तेरा कहना सत्य है। जो आनंद जन्म जन्मांतर तक इस व्रजभूमि में विचर कर भगवत् स्मरण करने में है वह स्वर्ग में कहाँ! था तो मुसलमान परंतु नव्वाब खानखाना (रसखान) भी कैसा कह गया है? उसका "एक एक बोल लाख लाख का मोल" है। उसने कहा है—

सवैया—"मानुष होहुँ वही रसखान
बसौं मिलि गोकुल गाँव के ग्वारन।
जो पशु होऊँ कहा बश मेरो,
चरौं पुनि नंद की धेनु मझारन।

पाहन होहुँ वही गिरि को
जो कियो व्रज छत्र पुरंदर धारन।
जो खग होऊँ बसेरो करौं
चाहि कालिंदि कूल कदंब की डारन। *"

"बेशक ठीक है ! यही चाहिए परंतु नाथ मेरे ओछे चित्त में एक बड़ा भारी संदेह है। एक, नहीं दो ? दासी का अपराध क्षमा करना ! बहुत दिनों से पूछने की इच्छा थी। संदेह यही कि चीरहरण लीला में गोपियों को नंगी देख कर श्रीकृष्ण ने क्यों उनकी लज्जा लूटी और उनका गोपिकाओं के साथ विहार, व्यभिचार क्यों नहीं कहलाता। मैं तर्क करके नहीं पूछती। तर्क श्रद्धा की जड़ नष्ट कर देता है और श्रद्धा चली जाने से मनुष्य का सर्वनाश है।"

"हाँ ! मैं जानता हूँ कि तू श्रद्धावती है और धर्म पर श्रद्धा रखकर संदेह मिटा लेना अच्छा ही है परंतु तेरे प्रश्न बहुत ही बड़े हैं, थोड़ी सी देर में उत्तर देना और सो भी ऐसा जिस से तेरा पूरा संतोष हो जाय जरा टेढ़ी खीर है। यह भगवान की लीला है। इस का मर्म बहुत गंभीर है। जिन लोगों की बुद्धि बहुत साधारण है वे उस मर्म को न समझ कर ही या तो इस बात को ही गप्प, पोपलीला बतलाते हैं अथवा श्रीकृष्ण भगवान को व्यभिचारी बतलाकर हिंदू समाज की मूर्खता पर तालियाँ पीटते हैं। यह उनकी

---

* रागरत्नाकर से।

भूल है कम समझ है। जब वेदादि शास्त्रों में उनके उत्कृष्ट चरित्र से और युक्ति प्रमाणों से सिद्ध है कि श्रीकृष्ण परमेश्वर का अवतार हैं, अवतार क्या अवतारी, फिर यदि उन स्त्रियों ने उनकी सेवा में सर्वस्व अर्पण कर दिया तो व्यभिचार क्योंकर हुआ ? व्यभिचार एक परस्त्री का दूसरे पर-पुरुष के संपर्क से पैदा होता है किंतु यहाँ श्रीकृष्ण जगत्पति, उनके परम पति थे। उनके पति भी जब अनेक होने पर भी सब श्रीकृष्णमय थे, जैसे सूर्य एक होने पर भी अनेक घटों में भिन्न भिन्न दिखलाई देता है वैसे ही वे एक होकर अनेक दिखलाई देते थे और सब ही श्रीकृष्णावतार थे तब व्यभिचार क्योंकर हुआ । सर्वशक्तिमान् परमेश्वर ने जैसे नारद जी को द्वारका में अपनी पत्नियों के यहाँ एक साथ भिन्न भिन्न रूप में दर्शन दिए थे वैसी ही यह लीला है । दूसरे उन गोपिकाओं में कोई श्रुतिरूपा थी और कोई ऋषिरूपा । वेद भगवान और वेद की ऋचाएँ श्रुतिरूपा । रामावतार में जिन ऋषियों ने भगवान से बरदान माँगा कि "हम आप के साथ प्रेम करें।" उन्होंने प्रेम किया। जिन्होंने उनकी पत्नी होना चाहा वे पत्नी हुईं। फिर भगवान की मुरली के मनोमोहक नाद से विह्वल होकर जो गोपियाँ उनके पास दौड़ी आईं उनसे (भागवत देखो) श्रीकृष्णचंद्र ने पहले स्पष्ट ही कह दिया था कि तुम अपने अपने घर जाकर अपने अपने पतियों को भजो क्योंकि तुम्हारी गति तो तुम्हारे पति ही हैं, पति ही परमेश्वर

है। परंतु उन्होंने इस उपदेश को गृहण नहीं किया। उन्होंने जैसे प्रश्न का उत्तर भी वैसा ही दिया। उन्होंने भी स्पष्ट कह दिया कि—"नाथ, हम ऐसे उपदेशों की अधिकारिणी नहीं हैं। हमारे तो परमेश्वर ही पति हैं और परमेश्वर ही गति है।" तब उनके साथ रासक्रिया की। किंतु क्या रासलीला व्यभिचार है। आज कल "बाल" में पर पुरुष के साथ कमर मिला कर नाचना व्यभिचार नहीं और एक अकेले ग्यारह वर्ष के बालक का सहस्त्रावधि स्त्रियों के साथ नाचना व्यभिचार! यह किस प्रामाणिक ग्रंथ में लिखा है श्री कृष्ण अमुक अमुक गोपी के साथ अमुक अमुक समय........."

'क्षमा कीजिए। लिखा क्यों नहीं है। एक भागवत में न सही और तो अनेक ग्रंथों में हैं। (पति के नेत्रों को उलझा कर होठों ही होठों में हँसती हुई सिर झुका कर) ऐसी ऐसी लीलाएं हैं जिनसे मन का भाव और का और हो जाय, भगवान मकरकेतु तुरंत ही हृदय में आ बिराजें।"

"तात्पर्य तो वही है जो मैं अभी कह चुका। और बेशक हँसी दिल्लगी की, छेड़ छाड़ की और विलास विहार की भी अन्य ग्रंथों में कमी नहीं है किंतु मूल उन सब का यही है। इसके सिवाय इसमें कुछ अध्यात्म भी है जो अवकाश के समय विस्तार से समझाने का है। अच्छा थोड़ी देर के लिये मान लिया जाय कि यह कवियों की कल्पना है परंतु यदि कवियों की कल्पना के घोड़े इतनी दूर तक जा पहुँचे तो इसमें दोष ही

क्या हो गया ? फारसी काव्यों में पहले "इश्क मिजाज़ी" मानुषी प्रेम और फिर "इश्क हक़ीकी" ईश्वरीय प्रेम दिखलाया जाता है परंतु लोग मिजाज़ी में ही उलझ जाते हैं। हक़ीकी तक विरलेही पहुँचते हैं। हमारे यहाँ दोनों ही प्रेम एक श्री कृष्ण में ही लगा दिए गए हैं बस इसलिये धर्म का धर्म, और कर्म का कर्म, दोनों साथ साथ होकर शीघ्र ही काम बन जाता है। नायकाभेद में परकीया नायका एक मुख्य अंग है। सब ही भाषाओं के काव्य इस अंग से वंचित नहीं हैं। किंतु जैसा मैं पहले कह चुका विदेशी भाषाओं में एक साधारण पर पुरुष का पर स्त्री से प्रेम पढ़कर जब पाठकों की अनुकरण में प्रवृत्ति होती है तब हमारे संस्कृत के विद्वानों ने, देश भाषाओं के कवियों ने इसका सारा बोझा श्रीकृष्ण पर थोप कर समाज को दुराचार से बचा लिया, क्योंकि भारतवर्ष के इस गए बीते जमाने में भी करोड़ों हिंदू श्री कृष्ण को परमेश्वर मानते हैं और "बड़े कहैं सो करना किंतु करैं सो न करना" उनका अटल सिद्धांत है। वे अब भी मानते हैं कि जो छोटी अंगुली पर गोबर्द्धन पर्वत को उठा लेने की क्षमता रखता था, जो महाभारत जैसे भीषण संग्राम में जाकर दुनियां को अपनी अंगुली पर नचाता था, जिसे गुरु के मृतक पुत्रों को यमराज से छुड़ा लाने की सामर्थ थी, जो द्रौपदी के वस्त्र बन गया, उसने ऐसा किया भी तो किया।

जब उसके और कामों को अनुकरण करने की शक्ति

नहीं तब ऐसा क्यों करें? बस इसलिये उनके चरित्र में परकीया नायका का विहार, प्रेम पढ़ कर, गा कर और सुन कर भी वे इसे जब भगवत की लीला समझते हैं तो उनका अवश्य उद्धार होता है।"

"हाँ अब समझी! आप ने मेरा संदेह छुड़ा कर कृतार्थ किया, परंतु चीरहरण!"

"चीरहरण में भी आध्यात्मिक रहस्य है और वह भी उसी प्रश्न का उत्तर देने में साथ साथ हल होने योग्य है किंतु चीरहरण से तेरा (हँस कर) मतलब क्या है? क्या तू स्वयं चीरहरण पसंद करती है?"

"जाओ जी! तुम तो फिर हँसी करने लगे। मैं पूछती हूँ (जरा गंभीर बनकर तिउरियाँ चढ़ाते हुए) श्रीमती प्रियंवदा देवी आज्ञा देती हैं कि भगवान कृष्णचंद्र का गोपियों के वस्त्र चुराने से क्या मतलब था?"

"जो मतलब मक्खन चुराने में था, जो प्रयोजन चित्त को चुराने में था वही वस्त्रों को चुराने में। सात वर्ष के बालक का (मुसकराकर) और क्या मतलब हो सकता है मौज आई और चुराए और सो भी इस लिये चुराए कि आगे से कोई स्त्री जलाशय में नंगी नहा कर बेशर्म न बने। यदि वृंदावन की तरह पंजाब में श्रीकृष्ण औरतों के इसी तरह वस्त्र छीन लेते तो वहाँ भी कोई स्त्री नंगी न नहाती?"

"हैं पंजाब में (जरा शर्मा कर) ऐसी चाल है? आग लगे

इस चाल को, गाजपड़े उन औरतों पर। मैं तो तब ही मर जाती तो अच्छा होता।"

बस इस तरह पंडित जी ने अपनी प्राणप्यारी को कृष्ण चरित्र का संक्षेप से अर्थ समझाया। इन्होंने अपनी शक्ति भर शक्ति से अधिक नहीं इस यात्रा के बजट में जितना नियत किया था उतना बंदर चौबे को दे दिला कर, उसके द्वारा चौबाइन के पास पहुँचा कर दंपति को प्रसन्न कर दिया किंतु चौबायिन को परदे की ओट से सुना कर अंत में इतना अवश्य कह दिया कि—

"अब ऐसे लंठ रहने का जमाना नहीं है। यदि तुम्हें अपने यजमान बनाए रखना है तो अपने चिनगी ( यही चौबेजी के लड़के का नाम था ) को संस्कृत पढ़ाना। अधिक विद्वान हो जाय तो अच्छी बात है। नाम पावेगा। नहीं तो कम से कम इतना अवश्य हो जाना चाहिए कि यह अपना कर्म आप कर सके। तुम्हारी मूर्खता से ही हमें गौड़बोले महाशय को रखना पड़ा। और इसमें तुमने नुकसान नहीं उठाया। यदि तुम्हारी तरह तुम्हारा लड़का भी लंठ रहा तो बस समझ लो कि सब यजमान तुम्हारे हाथ से निकल जाँयगे। क्योंकि किसी दिन ऐसा उद्योग होनेवाला है जिससे मूर्ख पंडों की वृत्ति बंद कर के पंडितों को दी जाय।"

"अच्छो जजमान! तिहारी मर्जी? या छोरा कूँ याकी अम्मा ने पढ़वे बैठारयो तो है पर जजमान याहू हमारी न्याँई

कपूत है। अम्मा तें फीस और किताबन के लिये पैसा मिलै जासों रबड़ी लेकर चाट जावै और जात्रीन तें माँग लावै जो भंग बूटी में, कनकौवा में उड़ा दे।"

"कपूत तू और तिहारो बाप दादा! अजमान तें वा दिना एक रुपैया तैंने पायो और सो सिगरो ही यार दोस्तन कूं भंग पियायवे में उड़ाय दयो। पूछ अम्मा ते। (हाथ पकड़ कर खैंचता हुआ) क्यों री अम्मा? याने उड़ायो या हमने उड़ायो? हमारे पैसान ते तो घर की साग तरकारी चलै है।"

"झूंटो! बदमाश!!"

"तू झूंटो! तू बदमाश!!"

पुत्र के मुख से गाली के जवाब में गाली सुनकर बंदर को क्रोध आया। बस उसने चिनगी के तान कर एक थप्पड़ मारा और वह रो रो कर कान की चैलियां उड़ाता हुआ अपनी अम्मा के पास पुकारू गया। इसके अनंतर चौबे जी को क्या दंड मिला सो मालूम नहीं हुआ और न इस बात से अब कुछ विशेष मतलब ही रहा किंतु इतना अवश्य हुआ कि प्रियंवदा ने एकांत में चौबायिन को जो उपदेश किया था उसका इतना असर इनकी वहाँ मौजूदगी में ही देखने में आया कि प्रियंवदा की देखा देखी दूसरे ही दिन से वह बंदर के चरण धोकर पीने लगी। रात को उसके पैर दाबे बिना कभी न सोने की उसने कसम खाली और जिस झाड़ू से पति को मारा करती थी उसे तोड़ मरोड़ कर बाहर फेंक दिया। पहले इनके यहाँ

जो कुछ रुपया पैसा आता था वह यों ही भांग के भाड़े में चला जाया करता था किंतु पत्नी के परामर्श से जब बंदर महाराज को जो कुछ मिले वह सब अपनी सुलक्षणी को दे देना और दूसरे भंग घर में पीना, बाहर नहीं—इस तरह दो प्रण कर लिये तो उनकी सुलक्षणी नित्य ही अपने हाथ से दोनों बिरियां भंग घोट कर उन्हें पिलाने लगी। ऐसे पैसा पैसा बचते बचते रुपया और रुपये से अशर्फी होते होते बंदर चौबे धनवान बन गए। दंपति पंडित प्रियानाथ जी और उनकी प्राणप्रिया प्रियंवदा को आशीर्वाद देने, उनके गुणों का गान करने लगे। लड़के पर भी उस दिन की पंडित जी की बात असर कर गई।

इस तरह मथुरा के एक बिगड़े घर को सुधार कर पंडित पंडितायिन ने भाई सहित, भगवानदास सहित और बूढ़े की स्त्री लड़के समेत वहाँ से कूंच किया। पंडित पंडितायिन के गुणों को देख कर बूढ़ा भगवानदास तो यहाँ तक लट्टू हो गया था कि बहुत बढ़कर, जब तक इनके पास बैठा रहता, घंटों तक इनके चेहरे की ओर देखकर मनही मन न मालूम क्या गुनगुनाया करता, बारंबार इनके आगे हाथ जोड़ जोड़ कर सिर झुकाया करता और मौके बेमौके इनसे कहा करता था कि—

"महाराज यह सारी जात्रा आपकी बदौलत है। नहीं तो मुझ जैसे जंगली गँवार को यात्रा कहाँ?"

"तुम अपने पैसे से यात्रा करते हो। इसमें मेरा एहसान ही क्या?" कह कर पंडित जी उसे लजाया करते थे।

---

# प्रकरण—१५

## बूढ़े की घबड़ाहट।

बूढ़े भगवानदास के गृहराज्य का खाका तीसरे प्रकरण में खैंच कर उसे तहसील के चपरासी के साथ भेज देने बाद वह पंडित जी के साथ तीर्थ यात्रा करने के लिये, भगवती भागीरथी में अपनी बूढ़ी हड्डियाँ डुबो कर देव दर्शनों से कृत-कृत्य होने के लिये और इस तरह अपना आपा सुधारने के लिये अवश्य चल दिया और गया सो भी अपने सब काम काज का बोझा बड़े लड़के पर डाल कर, उसे तोते की तरह उसके कामों का सबक रटाते हुए गया। किंतु तहसील में वह क्यों बुलाया गया था और बुलाने के पूर्व उसे ऐसी घबड़ाहट किस बात की थी—इन सवालों के लिये इस जगह थोड़ा बहुत लिख देना ही अच्छा है। इस बीच की घटना यहाँ प्रकाशित कर देने से न तो पाठक महाशय ही उसे भूलने पावेंगे और न उस बूढ़े के अंतःकरण में इस बात का उद्वेग रहेगा, क्योंकि यदि किसी के मन पर थोड़ा सा भी किसी बात का बोझा रहे तो फिर उससे भक्ति नहीं हो सकती। भक्ति जहाँ रहती है अकेली ही रहती है। जिस हृदय में वह निवास करती है वहाँ किसी मनोविकार को, मनोविकार ही क्यों ज्ञान वैराग्यादिकों को नहीं ठहरने देती और यदि संयोग वश बल

पूर्वक इन में से कोई आघुसे तो अपना डेरा डंडा उठाकर वहाँ से निकल भागती है। और बूढ़ा, बुढ़िया अपने पुत्र समेत भक्ति की गहरी कमाई करने के लिये बिदा हुए हैं।

बूढ़ा जब तक उस पीपल के पेड़ के नीचे अपने बाल बच्चों के बीच में रहा अवश्य उसके चित्त में घबराहट रही। घबराहट यदि साधारण होती तो वह अपने कलेजे को किसी कोने में उसे डाल कर भूल जाता किंतु आज उसकी दशा यहाँ तक बिगड़ी हुई थी कि यदि दस वर्ष का बालक भी उसके चेहरे का चढ़ाव उतार देखता तो तुरंत कह देता कि-"बाबा आज इतने घबड़ाते क्यों हो ?" वह हजार इसे छिपाने का प्रयत्न करता था परंतु ज्यों ज्यों छिपाता था त्यों ही त्यों वह दौड़ दौड़ कर आँखों की खिड़की में आ झाँकती थी और झाँक झाँक कर चुगली खाती थी कि बूढ़ा व्यर्थ ही छिपाने का उद्योग करता है।

बूढ़ा पहुँचा हुआ था। चाहे पढ़ने लिखने के नाम पर वह एक अक्षर भी न जानता हो किंतु संसार की नीच ऊँच देखने में ही उसने बाल पकाए थे। दुनियाँ का अनुभव करते करते ही उसके दाँत एक एक गिर कर जवाब दे गए थे। इस विकट घाटी पर चढ़ते समय वह अनेक बार गिरा था, कई बार गिर कर सँभला था और कितनी ही बार गिरते गिरते बच गया था। यों गिरते पड़ते जीवन के गिरिशिखर पर पहुँ-चने ही से वह जो एक दिन भगवनिया था आज बाबा भगवान

